जो ऐसे सर्व-एषणा-निर्मुक्त, परमार्थ ज्ञान-निष्ठा में प्रवृत्त संन्यासी पूर्वोक्त धर्मों का पालन करते हैं वे भगवान् को अतिप्रिय हैं। धर्म्य अर्थात् धर्म से विलग नहीं हैं, धर्म से अपेत नहीं हैं। इन साधनों में कोई भी धर्म से विरुद्ध नहीं है। और ये साधन अमृत हैं। इनमें से एक भी साधन ऐसा नहीं है जो अपने को मीठा लगता हो! सभी कड़वे लगते हैं। फिर अमृत कैसे? इसलिये भाष्यकार कहते हैं कि इनसे अमृत अर्थात् मोक्ष की प्राप्ति होती है इसलिये इन्हें अमृत कहा है। किसी हिन्दी के कवि ने कहा है 'कथनी मीठी खाण्ड सी, करनी विष की होय'। किसी अच्छे कार्य को कर्तव्य कहना मीठी खाण्ड जैसा लगता है। पर उसे करना ज़हर के प्याले की तरह है। परन्तु 'कथनी तजे करनी करे', अगर उसको करने लग जाता है 'तो विष से अमृत होय'। ऐसे ही ये साधन धर्म से अनपेत हैं और अमृतत्व का हेतु होने से अमृत हैं। इन धर्मों को 'पर्युपासते' अनुष्ठान करते हैं, निश्चित रूप से निरन्तर इनका तब तक अभ्यास करते ही रहते हैं जब तक ये स्वभाव न बन जाएँ।

इसमें लगेंगे कैसे? भगवान् कहते हैं कि 'श्रद्दधानाः,' मैंने जो यहाँ धर्म बतलाए हैं उनमें जो श्रद्धा वाले होंगे वे ही इनमें तत्पर बनेंगे। अन्यथा लोग कहते हैं 'अरे! ज्ञान होना चहिए, ये सब होवें इसकी क्या ज़रूरत है! ये सब भी तो अविद्या का ही खेल हैं।' ऐसों के लिये सुरेश्वराचार्य जी कहते हैं कि ज्ञान प्राप्त करके चाहे कुछ खाने-पीने वाले सूअर मत बनो; तुम्हारे ज्ञान का क्या यही फल हुआ कि जैसे सूअर चाहे जो खाता है वैसे तुम भी खा सको? इसलिये भगवान् ने कहा 'श्रद्दधानाः' इन धर्मों के ऊपर श्रद्धा वाले होने चाहिए। श्रद्धा का कारण क्या है? 'मत्परमाः' मुझ परमेश्वर को परा गति स्वीकारने वाले। मैं इन धर्मों को कह रहा हूँ, ये धर्म मुझे प्रिय हैं; जो मेरा भक्त होगा, मुझे ही परमगति मानता होगा, वह अवश्य इन धर्मों को अपने में लाने का प्रयत्न करेगा। ठीक जैसे पत्नी को पति से प्रेम है तो पति को जो भोजन अच्छा लगता है, वही प्रयत्न करके बनाती है, सीखती है। और जिसको प्रेम नहीं है वह पति की रुचि की कोई परवाह नहीं करती। इसी प्रक़ार भगवान् कहते हैं - जो मुझे परम मानते हैं वे तो मुझे ये धर्म पसन्द हैं, इसलिये इन्हें अपने जीवन में लायेंगे। जो भगवान् को परम नहीं मानेंगे, वे कहते हैं 'ऐसा बनने से क्या होता है!' 'भक्ताः' ऐसे जो मुझे परम मानने वाले परम भक्त हैं 'ते मे अतीव प्रियाः' वे मुझे अत्यन्त ही प्रिय हैं। बाकी जो भक्त हैं, जो इन धर्मों को स्वयं में नहीं ला पाते, उन्हें प्रियमात्र मानकर, इन धर्मों का पालन करने वालों को 'अतीव प्रिय' बताया। किसी विषय की कामना से, या अर्थ के प्रयोजन से, या कुछ जानने के लिये जो भगवान् की तरफ दृष्टि करता है, उनसे प्रेम करता है, वह भी भगवान् के रास्ते लगा हुआ है इसलिये भगवान् का प्रिय तो है परन्तु अतीव प्रिय नहीं है। जो इन धर्मों को जीवन में लाते हैं वे मेरे अतीव प्रिय हो जाते हैं, अत्यन्त प्रिय हो जाते हैं। यह जो परमार्थ ज्ञान-लक्षण भक्ति है, इसका जो आश्रयण करता है वही

भगवान् को अत्यन्त प्रिय होता है। इसलिये मुमुक्षु को यत्नपूर्वक इन धर्मों का अनुष्ठान करना चाहिए जिससे विष्णु के परम पद की, परम अधिष्ठान सच्चिदानन्द रूप की प्राप्ति हो जाए।।२०।।

**।। बारहवाँ अध्याय ।।**

